'विकास-विस्तार-क्षोभ-विक्षेप च चतुर्विधः ।
शृङ्गार-वीर-बीभत्स रौद्रेषु मनसः क्रमात् ॥
हास्याद्भुत - भयोत्कर्षकरुणानां त एव हि ।

( शृङ्गार, वीर, बीभत्स और रौद्र रसोंमें विकास, विस्तार, विक्षोभ और विक्षेपके कारण क्रमशः हास्य, अद्भुत, भय और करुण रस उत्पन्न हो जाते हैं। वस्तुतः रस चार ही होते हैं )। धनिक और धनञ्जयने यह भी सिद्ध करनेका प्रयास किया कि शृङ्गारसे हास्य, रौद्रसे करुण, वीरसे अद्भुत और बीभत्ससे भयानक रस उत्पन्न होता है। अतः मूल रस चार ही हैं। शेष चार इन मूल चार रसोंसे उत्पन्न होते हैं। परन्तु पंडित सीताराम चतुर्वेदीजीने रसतरङ्गिणीकी भूमिकामें इस मतका युक्तियुक्त खण्डन कर दिया है। श्री चतुर्वेदीजीने लिखा है कि धनञ्जय और धनिकका मत इसलिए मान्य नहीं है कि अपने मतके समर्थनमें उन्होंने कोई मौलिक मनोवैज्ञानिक कारण नहीं दिया है कि शृङ्गारसे हास्यकी पुष्टि कैसे होती है। जहां हास्यका विवरण आया है स्पष्ट बताया गया है कि किसीकी मूर्खता, अज्ञता, अल्पज्ञता, बेढङ्गी वेशभूषा आदिको देखकर जो मानसिक गुदगुदी उठती है उससे हास्यकी उत्पत्ति होती है। उसका शृङ्गारके साथ कैसे सम्बन्ध जोड़ा जा सकता है ?

यही बात वीर और अद्भुतके सम्बन्धमें भी है। वीर रसमें दान-वीरता, युद्धवीरता, आत्मत्याग आदि अलौकिक गुणोंके कारण रसकी व्यञ्जना होती है और अद्भुतमें अपूर्व कुतूहलजनक वस्तु या घटनाको देखकर अद्भुत रस उत्पन्न होता है। रौद्र रसमें शत्रुको

देखकर क्रोधकी परिस्थितिसे रस उत्पन्न होता है किन्तु करुणमें इष्ट-वियोगके कारण उत्पन्न परिस्थितिसे रसकी सृष्टि होती है। इसी प्रकार बीभत्समें किसी वस्तु, दृश्य, घटनाके प्रति मनमें घृणा या जुगुप्सा होती है किन्तु भयानकमें किसी वस्तु या घटनाको देखकर भय उत्पन्न होता है। अतः धनञ्जय और धनिकका यह सिद्धान्त पूर्णतः अमान्य है।

श्री चतुर्वेदीजीके इस विचारसे मैं पूर्ण सहमत हूँ कि रस चार ही नहीं होते वरन् वे आठ या नौ होते हैं। परन्तु चार होनेमें कोई मनोवैज्ञानिक प्रमाण नहीं है, इस उक्तिका मैं समर्थक नहीं हूँ क्योंकि जैसे विरुद्ध कारणों ( आग-जल ) के संयोगसे चावल आदिका पाक होकर वह एक विचित्र रस देता है, ठीक उसी प्रकार परस्पर विरोधी हासके संयोगसे शृङ्गार हास्य रसकी पुष्टि हो जाती है। अतः शृङ्गार, हास्यका विरोधी होनेपर भी शृङ्गार, हास्यको उत्पन्न करता है, इसमें कोई भी विवाद नहीं है। परन्तु वह ( शृङ्गारसे उत्पन्न हास्य ) भी एक इकाईको पूर्ण करता है, अर्थात् वह भी स्वतन्त्र एक संख्याका बोधक होता है। जैसे पितासे उत्पन्न पुत्र दूसरी संख्याको ही पूर्ण करता है। उसका पितामें अन्तरभाव नहीं हो जाता है, उसी प्रकार शृङ्गारसे हास्यकी उत्पत्ति मान ली जाय, तब भी वह एक नहीं है। अतः रस चार न होकर आठ हैं। यदि कहें कि जल-आगके संयोगसे एक तीसरा पदार्थ चावल आदिका पाक होता है, यहाँ तो ऐसी स्थिति नहीं है। अतः यहाँ जल आगका दृष्टान्त उचित प्रतीत नहीं होता, तो यह भी कथन उचित प्रतीत

नहीं होता, क्योंकि जल आग लौकिक है, रस तो अलौकिक है। लोकमें कारण-कार्य सहकारीमें परस्पर भेद ही रहता है, परन्तु काव्यमें विभाव, अनुभाव, सञ्चारि भाव तीनों पृथक् पृथक् होते हुए भी स्थायीकी पुष्टिके प्रति कारण ही कहे जाते हैं, वे कारण-कार्य सहकारी रूपसे व्यवहृत नहीं होते वरन् कारण रूपसे ही उनका व्यवहार होता है।

कारणकार्य्य-सञ्चारि-रूपा अपि हि लोकतः।
रसोद्बोधे विभावाद्या कारणान्येव ते मताः॥

( कारण कार्य्य सञ्चारि-भाव लोक-व्यवहारमें होते हैं, काव्यमें तो वे सब ( कारण कार्य सञ्चारि ) कारण ही हो जाते हैं। यह साहित्यदर्पणकारकी उक्ति संगत होती है। अतः अष्टौ स्थायिनः ( आठ स्थायी होते हैं ), 'अष्टौ नाट्ये रसाः स्मृताः' (नाटकमें आठ रस होते हैं ) उक्तियां प्रमाणित हो जाती हैं।

॥ श्रीशिवदत्त चतुर्वेदि-रचित काव्यरत्नाकरका रस-निरूपण नामक पाँचवाँ तरङ्ग पूर्ण हुआ॥